"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."




पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2012-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## ( असाधारण )

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 361 ] रायपुर, मंगलवार, दिनांक 13 अगस्त 2013—श्रावण 22, शक 1935

वाणिज्यिक कर (पंजीयन) विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 13 अगस्त 2013

### अधिसूचना

क्रमांक एफ 10-42/2013/वाक. (पं.)/पांच (52).—भारतीय स्टाम्प अधिनियम, 1899 (1899 का संख्यांक 2) की धारा 9 की उपधारा (1) के खण्ड (क) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए राज्य सरकार एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ गृह निर्माण मण्डल द्वारा निष्पादित आवासीय प्रयोजन हेतु, स्व-वित्तीय योजना के अन्तर्गत निर्मित भवनों/प्रकोष्ठों के ऐसे पट्टे/विक्रय की लिखतों पर केवल भवन/प्रकोष्ठ के मूल्य पर, उन मामलों में स्टाम्प शुल्क से छूट प्रदान करती है, जिनमें विक्रय/पट्टे का अनुबंध दिनांक 01-07-2013 के पूर्व हुआ हो. ऐसे प्रकरणों में सम्पूर्ण भू-खण्ड/अंश पर नियमानुसार शुल्क देय होगा. जिन मामलों में भवन/प्रकोष्ठ के मूल्य पर स्टाम्प शुल्क का भुगतान पूर्व में किया जा चुका है, वापसी योग्य नहीं होगा.

**स्पष्टीकरण :—** छूट के प्रयोजन हेतु, छत्तीसगढ़ गृह निर्माण मण्डल द्वारा स्व-वित्तीय योजना के अन्तर्गत निष्पादित अनुबंध के संबंध में प्रमाण-पत्र दिया जाएगा जो कि दस्तावेज का भाग होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**ए. पी. त्रिपाठी**, संयुक्त सचिव.

रायपुर, दिनांक 13 अगस्त 2013

क्रमांक एफ 10-42/2013/वाक. (पं.)/पांच (52).—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में, इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 10-42/2013/वाक. (पं.)/पांच (52), दिनांक 13-08-2013 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**ए. पी. त्रिपाठी**, संयुक्त सचिव.

Raipur, the 13th August 2013

NOTIFICATION

No. F 10-42/2013/CT (R)/V(52).—In exercise of the powers conferred by clause (a) of sub-section (1) of section-9 of the Indian Stamp Act, 1899 (No. II of 1899), the State Government hereby remits the stamp duty chargeable only on the value of the buildings/apartments constructed for residential purposes, in cases of those instruments of sale/lease, executed by the Chhattisgarh Housing Board under the Self Finance Scheme, where the agreement for sale/lease has been made prior to 01-07-2013. In such cases stamp duty shall be chargeable on the value of entire plot/ share as per rules. Stamp duty shall not be refundable in case where it has been paid on the value of building/apartment.

**Explanation:**— For the purpose of this exemption-a certificate relating to the agreement executed under the Self Finance Scheme shall be granted by the Chhattisgarh Housing Board, and shall form a part of the document.

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
A. P. TRIPATHI, Joint Secretary.

छत्तीसगढ़ गृह निर्माण मण्डल . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . .

क्रमांक . . . . . . . . . . . . . . . . . दिनांक . . . . . . . . . . . . . . . . .

## प्रमाण-पत्र

प्रमाणित किया जाता है कि छत्तीसगढ़ गृह निर्माण मण्डल द्वारा श्री/श्रीमति/सुश्री . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . पिता/पति का नाम . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . निवासी . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . को वर्तमान में प्रचलित स्व-वित्तीय-योजना के अन्तर्गत स्कीम क्रमांक . . . . . . . . . . . . . . योजना का नाम . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . में . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . वर्गमीटर भू-खण्ड/भवन आवंटित किया गया है. जिसके अनुबंध पत्र का निष्पादन दिनांक 01-07-2013 के पूर्व दिनांक . . . . . . . . . . . . . . . . . . को किया जा चुका है. यह भी प्रमाणित किया जाता है कि अनुबंध के अनुसार क्रेता (मूल आवंटिती) की रकम से ही भवन/प्रकोष्ठ का निर्माण किया गया है.

दिनांक :

स्थान :

संपदा अधिकारी
छत्तीसगढ़ गृह निर्माण मण्डल
. . . . . . . . . . . . . . . . .

संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2013.